# ॥ पद्यप्राकृतव्याकरणम् ॥

तच्च

श्रीमत्सकलशास्त्रनिष्णातपण्डितप्र-
वररामदत्तात्मजयोधपुरनिवासी
वृहत्कवि, विद्याभास्कर, वैयाक-
रणकेसरि, पण्डितगुलाल-
चन्द्रशर्मणा विरचितम् ।

भाषाभाष्यभूषितम् ।



काशी ।

भारतजीवनयन्त्रालये मुद्रितम् ।

सम्वत् १९५७ ।

# उपक्रम ।

सर्व प्राकृतव्याकरण के वेत्ताओं को अथ च संस्कृत शब्द शास्त्रों को तथा संस्कृत और प्राकृत काव्यकर्त्ताओं को सविनय प्रार्थना करता हूं कि यद्यपि इस विद्यावारिमहोदधि भारतवर्ष में, प्राकृत व्याकरण के प्राचीन और नवीन अनेक ग्रन्थ रत्न प्रकाशमान हैं, तथापि उन सब के, सूत्र, वृत्ति, आदि गद्यात्मक होने से याद करने में, प्राकृत के विद्यार्थियों को विशेष कष्ट उठाना पड़ता है, और याद होने पर भी अधिक समय बीतने पर भूल जाने से सभाओं में उनको लज्जित होना पड़ता है, उक्त छात्रगण के इस असह्य दुःख को देखकर उनके सुविधा के अर्थ, मेरे पवित्र पिताजी श्रीमान् बृहत्कविविद्याभास्कर पण्डित गुरु लालचन्द्रजी महाराज वैयाकरणकेसरी ने एक नवीन ग्रन्थ, जिसका कि नाम, पद्य प्राकृतव्याकरण है और उसमें महा विद्वान् श्री हेमचन्द्राचार्य, श्री चण्डाचार्य, और श्री महाकवि वररुचि आदि के मत को लेकर दो वर्ष पूर्ण परिश्रम करके वसन्ततिलका छन्दोबद्ध ७६ संस्कृत श्लोकों में बनाया है । और उसमें यह विशेषता रक्खी है कि श्लोक १ की भाषा टीका करके सन्धि विभक्ति आदि की साधनिका सहित, श्लोक २ के नीचे लिख दी गई है । जिस से प्रत्येक मनुष्य, श्लोकों को कण्ठस्थ करके भाषा टीका को स्वयं समझ कर थोड़े ही में प्राकृत व्याकरण का विद्वान् बनकर, ६५ आगम ३२ सूत्र दश नाटक

दि में जो प्राकृत विषयक अर्थ हैं शीघ्र समझ सकेगा। इस बात को सर्व साधारण जानता है कि पाठकगण जितने समय से, गद्य को कण्ठस्थ करता है उस से चतुर्थांश परिश्रम से, पद्य, अर्थात् श्लोक को कण्ठगत कर सक्ता है। और श्लोक रचना में ऐसा चमत्कार है कि कण्ठस्थ होने से फिर विस्मृत नहीं होता है, इसलिये संस्कृत तथा प्राकृत के पाठकों के लिये विशेष करके जैन धर्म प्रचारक सभाओं के विद्यार्थियों के अर्थ यह पद्यबन्ध प्राकृतव्याकरण बहुत ही उपकारक और हर्षदायक है, इसलिये प्राकृत और संस्कृत के विद्वानों से मेरी विनय है कि आप महोदय, मेरे पिताजी के भव्य लेख को देखकर अवश्य आदर सम्प्रदान करके उन्हें और भी अधिक उत्साही करेंगे। भर्तृहरिजी ने कहा है। बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः। परंच आप उनमे से नहीं हैं। यही हेतु मेरी याचना का है। यद्यपि मेरे पिताजी ने इस ग्रन्थ के सर्व विषयों को विज्ञापन में छपवाकर सर्व भारत में प्रसरित कर दिये थे तथापि उक्त विषयों को संक्षेप से नीचे लिखकर आप महाशयों को विदित करता हूं॥

१—प्रथम उपदेश में श्रीमान् सत्यस्वरूप परमेश्वर की स्तुति, पूर्व समय के प्राकृत ग्रन्थों के आचार्यों की प्रशंसा और उनके उपकारों का वर्णन, ग्रन्थकर्ता के वंश का वर्णन और प्राकृत के भेद तथा विभक्तियों तथा शब्दों के रूपों का वर्णन और प्रत्यय, आदेश, युष्मद्-अस्मत् शब्द के कार्य आदि॥

२—दूसरे उपदेश में स्वरों के सर्व्वक्रम तथा विभक्तियों का व्यतिक्रम तथा प्रत्यय आदि बहुत कृत्य॥

३—तीसरे उपदेश में व्यंजनों का प्रकरण-वर्णादेश, वर्ण व्यतिक्रम, वर्णलोप, वर्णआगम, वर्णद्वित्व, इत्यादिक विषय।

४—चतुर्थोपदेश में भाषान्तर के अर्थात् मागधी, शौरसेनी, पैशाचिकी आदि भाषाओं के कृत्य और पृथक् २ मुनियों के अर्थात् हेमचन्द्राचार्य, चण्डाचार्य, महाकवि वररुचि, आदि के मतकार्य, फिर हेमचन्द्राचार्य मत से तीनोंही लिङ्गों में इकारान्त, उकारान्त, ऋकारान्त, शब्दों के रूप आदि और भूमण्डल के विद्वानों से प्रार्थना करके ग्रन्थ समाप्त किया है ॥

इन चार उपदेशों युक्त प्राकृत व्याकरण को संस्कृत श्लोकबद्ध भाषा टीका सहित ऐसा चमत्कारी बनाया है कि इतने छोटे से ग्रन्थ में बहुत विषय प्राकृत का भर दिया है अर्थात् दूसरे और तीसरे उपदेशों में जो स्वर और व्यंजनों का इस कदर वर्णन है कि इन दोनों कार्यों से-शब्द-रूप-धातुरूप-प्रत्ययवाचक तद्धित और कृदन्त-कारक आदि की साधनिका सरल रीति से हो सकेगी और छात्रगण के वास्ते बड़ा भारी उपकार श्रीमान् परब्रह्म परमात्मा का किया हुआ मेरे पिताजी के हस्तगत हुआ है इसलिये शिष्ट विद्वानों के आदरणीय होना उचित है। अब काव्यकर्त्ताओं से प्रार्थना है कि प्रथम तो मेरे पिताजी ने १५ वर्ष पर्यन्त काशीपुरी में निवास करके, व्याकरण, न्याय ज्योतिष, साहित्य, भैषज्य प्रभृति शास्त्राध्ययन किया उस परिश्रम के तथा श्रीपरमेश्वर की कृपा के हेतु से उन्होंने संस्कृत के ग्रन्थ ज्युबिलिप्रमोदिका १ सेनापतिकीर्तिचन्द्रोदय २ मणियशोदीपिका ३ रदान्योक्तिकल्पद्रुम ४ मोद्दमूलरयशोदीपिका ५ कच्छनेरशकीर्तिचन्द्रोदय ६ भास्कर यशोदीपिका ७ जगद्भूषण ८ विपुलयशोदीपिका ९ यशवन्तयशोदीपिका १० विटनीयशोदीपिका ११ छत्रपतियशोदीपिका १२ न्यायसमुच्चय १३ पद्यव्याकरण १४ (पद्यकौमुदी) पद्य-

चन्द्रिका १५ भोजनविवेक १६ और आमिषसमीक्षा १७ आदि ब-नाये हैं उनमें से कितनेक प्रसिद्ध भी हुए हैं । और भाषा कविता विषयक ग्रन्थ, रामचन्द्रोदय १ अर्जुनपर्व २ प्रतापपचीशी ३ पोलो-शतक ४ सुखदेवबहत्तरी ५ हरजीबतीसी ६ प्रतापगुणचन्द्रोदय ७ हनुमनकरुणाबतीशी ८ सीताकरुणाबतीशी ९ रामचन्द्रकरुणा बतीशी १० यावूअष्टक ११ रणजीतपचीशी १२ नाहरगुण पंचाशि-का १३ ईश्वरप्रार्थना १४ यशवन्तयशोदीपिका १५ और तखत य-शोदीपिका १६ आदि बहुत से बनाये हैं । उक्त पिता जी की वि-द्वत्ता पर प्रसन्न होकर, श्रीमान् अनेक शुभ गुण शोभायमान राज-राजेश्वर महाराजाधिराज श्री वैकुण्ठवासी महाराजा जी श्री १०८ श्री यशवन्तसिंह जी बाहादुर-जी. सी. ऐस. आई. मरुधरनरेश्वर ने उनको पग में पहनने को सुवर्ण और पालकी आदि प्रतिष्ठा को दो दफे इनायत फरमाई और साम्प्रति श्रीमान् अखण्डप्रतापी राज-राजेश्वर महाराजाधिराज महाराजा जी श्री १०८ श्री सरदार सिंह जी बहादुर भी उसी प्रकार अनुग्रह फरमाते हैं । और उक्त श्रीमान् के काका साहेब श्रीमन्महाराजाधिराज कर्नल, सर, प्रतापसिंह जी बहादुर-जी. सी. ऐस्. आई। ऐल्-एल्. डी. सी. बी. एडी. सी. श्रीमान् हिजूरायल्-हाईनस दी प्रिंस आफ वेल्स बहादुर-और मुसाहेब् आला राज मारवाड़ भी विद्या की कदर फरमाते रहते हैं । और इस वि-द्याही की कदर फरमाने में श्रीमान् अखण्ड प्रतापी भारतदिवाकर म-हाराजाधिराज श्री १०८ श्रीसरफतेसिंह बहादुर-जी. सी. एस. आई. मेवाडनरेन्द्र ने दो दफे खिल्लत् इनायत् फरमाई मय मानपत्रों के । और इसी तरह श्रीमान् महाराजा बहादुर श्री १०८ श्रीभावनगर

श्रीमान् महाराजा साहेब बहादुर श्री १०८ श्रीमैसोर बङ्गलोर, श्रीमान् महाराजा बहादुर श्री १०८ श्रीसाहूछत्रपती बहादुर. जी. सी. एस्. आई. कोल्हापुर नरेश्वर ने तथा श्रीमान् श्री १०८ श्री सरवी भाजी जाम साहेब बहादुर-के. सी. एस. आई जामनगर ने तथा श्री मान् श्री १०८ श्री सवाई महाराव साहेब सर खेंगारजी बहादुर-जी. सी. आई. ई कच्छनरेश्वर ने तथा श्री मान् स्वर्गवासी महाराजा जी श्री १०८ श्री रणजीतसिंह जी बहादुर के. सी. एस. आई. रतलाम ने तथा श्रीमान् स्वर्गवासी महाराजा श्री बलदेवसिंह बहादुर आवागढ़ ने तथा श्रीमान् महाराजाधिराज महाराजा श्री १०८ श्री हीरासिंह बहादुर-जी. सी. एस्. आई. नाभा ने तथा श्री मान् महाराजा श्री सवाई महेन्द्र महाराजा श्री १०८ श्री प्रतापसिंह जू देव बहादुर-के. सी. आई. ई. ओड़छा ने तथा श्रीमान् आनरेबिल महाराजा श्री १०८ श्री प्रतापनारायणसिंह बहादुर. के. सी. आई ई अयोध्यानरेश ने तथा श्रीमान् महाराणा साहेब श्री १०८ श्री ठाकुर साहेब बालसिंह जी बहादुर बड़वांण ने तथा श्रीमान् महाराजासाहेब श्री १०८ श्री लक्ष्मीश्वरसिंह बहादुर-के. सी. एस्. आई दरभंगाने तथा श्रीमान् दीवांण बहादुर मणिभाई जशभाइ. सी. एस् आई. लेट प्राइम् मिनिष्टर बड़ोदा ष्टेट आदि ने मेरे पिता जी को विद्या की प्रसन्नता पूर्वक लिखतें इनायत फरमाई हैं। और श्रीमान् महाराजा साहेब बहादुर श्री १०८ श्री जयपुर-कोटा-तालभूपाल-टूंक-लूनावाड़ा सुहावल-मगडी-नयपाल-नाहन आदि-४८ रियासतों से मान्यपत्र मिले हैं और लिटरेरी सोसाईटी कलकत्ता तथा बरेली इंस्टिट्यूट-काशी के पण्डितों से श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य स्वामी महाराज भास्करानन्द

सरस्वती जी आदि से सुवर्ण के पदक तथा मान्यपत्र मिले हैं और भी कई विद्यास्थानों से रौप्यपदक मिले हैं और अभी मेरे पिता जी की निर्मित पद्यव्याकरण अर्थात् पद्यकौमुदी ग्रन्थ पर प्रसन्न होकर उक्त स्वामी जी ने सर्व राजकीय कर्मचारियों की सभा करके वैयाकरणकेसरी का विशेषण नाम सुवर्णपदक सहित मय मानपत्र के सम्प्रदान किया है। श्रीमती महानीतिमती राजराजेश्वरी भारतेश्वरी श्रीमलिका महाराणी अखण्ड ऐश्वर्यवती के किये हुये भारतीय प्रजा के उपकारों को संस्कृत श्लोक बद्ध रचकर उनकी एक पुस्तक ज्युबिलीप्रमोदिका नाम की जो मौके प्रथम ज्युबिली के उत्सव पर बनाई और उसके वृत्तांत सहित एक तार प्रार्थना का श्रीमान् वाईसरोय लार्ड डफरिन् बाबा बहादुर के मुलाहिजे में भेजा। जवाब में उक्त गवर्नरजनरल बहादुर ने एक हुकुम उक्त पुस्तक के बारे में मार्फत श्रीमान् एजेण्ट गवर्नर जनरल बहादुर राजपूताना के द्वारा जोधपुर में भेजा था फिर ४ पुस्तकें मार्फत राज्य जोधपुर के होकर श्रीरेसिडेण्ट के तथा श्रीमान्-ए-जी-जी के द्वारा श्रीमान् वाइस राय बहादुर के मुलाहिजे में गुजरीं। जवाब में एक खलीता उक्त श्रीमान् का हेट में आया उस में हिंदुस्तान की गवर्नमेंट ने मेरे पिता जी को धन्यवाद दिया है। और फिर वे पुस्तकें हिन्दुस्तान में तथा लन्दन, अमेरिका, फ्रांस, जरमन् आदि देशों के योग्य तथा विद्वानों को भेजी गई जवाब में श्रीमती भारत राजराजेश्वरी के चिरंजीव श्रीमान् हिज रायल हाइनेश् प्रिंस आफवेल्स से तथा द्वितीय प्रिंस श्रीमान् डूचक आफ एडिम्बरा से तथा तृतीय कुमार श्रीमान् डूचक आफ कनाट महोदय से धन्यवादपत्र मिले हैं। तथा राइट आनरे

बिल् श्रीमान् लार्ड रिपिन् तथा लार्ड क्रास तथा लार्ड सालस्वरी, लार्ड नार्थब्रुक, लार्ड लिटिन, लार्ड डफरिन्, आवा, लार्ड लांसडोन्, लार्ड रावर्ट, लार्ड रे आदि महाशयों से मान्यपत्र मिले हैं। तथा सरकारीविद्याभाग के अध्यक्ष प्रोफेसर, एफ मोक्षमूलर भट्ट, ओक्सफोर्ड से तथा डाक्टर फिसिल् जरमन् से तथा प्रोफेसर अर्थर वेनिस् काशी से तथा मिष्टर विदौन अमेरीका से तथा महाविद्वान् ग्रिफिथ कोटगिरी आदि विद्वानों से मानपत्र मिले हैं। और बम्बै, कच्छ देहली, अंजार आदि शहरों के विद्वानों ने सभायें करके मानपत्र दिये हैं। ऐसे विद्वान् का बनाया हुआ यह ग्रन्थ है उसको कृपा की पवित्र दृष्टि से अवलोकन करेंगे और इस ग्रन्थ की कविता जो के व्याकरण के सूत्र वृत्यर्थ न विगड़ते, छन्द को भी सही रक्खा है, । परन्तु बहुत ही कठिनता शब्द और छन्द दोनोंसही रखने में किसी २ जगह पर देखकर कहीं २ लघु को दीर्घ और दीर्घ को लघु मानकर अथच सस्वर को निस्वर एवं निस्वर को सस्वर मानकर निर्वाह करके छन्द को विशल्प किया है। इसलिये मेरी प्रार्थना है कि जिससमय इस ग्रन्थ को देखते २ और आनन्दित होते २ कहीं २ पूर्वोक्त विषय देखने में आजावें उस समय में प्रथम तो साहित्यशास्त्र के रूल को विचारें और फिर महा कविकालीदासकृत कुमारसम्भव काव्य के इस श्लोक का ध्यान कर लेवें ॥

(एको हि दोषो गुणसन्निपाते ।
निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः ।)

तो मैं आशा रखता हूं कि इस पद्यप्राकृतव्याकरण ग्रन्थ को अवश्यही आप महोदय आदर सम्प्रदान करेंगे कि इस छोटे से ग्रन्थ

में कैसा चमत्कार बताया गया है कि जिस में महाश्रम से बचकर अ-त्यल्प श्रम से प्राकृत ग्रन्थों को भली भांत समुझ लेगा । ये कैसा लाभ-दायक ग्रन्थ विद्यार्थियों के अथच विद्वानों के लिये बनायागया है मेरी प्रार्थना में कोई असंगत वाक्य बाल्यचांचल्य से लिखा गया हो तो मैं क्षमा मांग कर अब मैं परमेश्वर से प्रार्थना करता हूं कि मेरे पवित्र पिता जी की कृति का सुकृत सदा सर्वदा स्थिर रहे ॥

सर्व संस्कृत और प्राकृत के विद्वानों का दीन शुभचिन्तक किङ्कर

पण्डित–सिवदानमल्ल जोधपुर–मारवाड़ ।



॥ ॐ तत्सत् ॥

# प्राकृतपद्यव्याकरणम् ।

## वसन्ततिलकावृत्तम् ।

सत्यस्वरूपम्प्रणम्य परमेश्वरमादितत्वं ।
तापत्रयोपशमनं कमनीयरूपम् ॥
या प्राकृते मुनिवरैरुदिताऽत्र वाक्तां ।
ग्रन्थाम्यहं गिरमलं सरलैस्सुपद्यैः ॥ १ ॥

टी० श्रीमन् सत्यस्वरूप परमेश्वर, आदिकारण और तीन तापों के निवारक मनोहर मूर्त्ति को प्रणाम करके, जो वाणी पूर्वज मुनिवरों ने प्राकृत विषयक शब्दशास्त्र में कही है, उनको परिपूर्ण सरल श्लोक बना कर के गुम्फित करता हूं ॥ १ ॥

ये हेमचन्द्रवररुच्यभिधानपूर्वाः ।
ये चण्डमेघविजयप्रमुखास्समासन् ॥
पूर्वं परोपकृतये कृतिनोऽपि तेऽद्य ।
वृन्दारका इव चरन्त्यमराऽभिधेयाः ॥ २ ॥

टी० पूर्व समय में श्रीहेमचन्द्राचार्य, और महा कवि वररुचि से आदि ले कर तथा श्रीमान् चण्डाचार्य और श्रीविद्वन्मण्डलमण्डन मेघ

विजयसूरीश्वर प्रभृति प्रादुर्भूत होकर परोपकार में सुकृती हुये थे वो ॥ २ ॥

ग्रन्थानरोक्तिविषया विहितास्तु पूर्वैः ॥
तद्बोधनो भुवि बुधघनसूत्रगाथाः ।
बुध्यन्त आगमचयाननुनाटकाद्याः ॥ ३ ॥

टी० सत्य उपकार करने के कार्य में कृतकृत्य समयवाले पूर्वोक्त आचार्यों नें प्राकृत उक्ति के अनेक ग्रन्थ रचे हैं, उन ग्रन्थों के बोध से इस पृथ्वी पर मनुष्य पण्डित होकर, कठिन सूत्रों ३२ की गाथाओं के और ४५ आगम समूह के तथा नाटक प्रभृति के अर्थ को अच्छी तरह से जान जाते हैं ॥ ३ ॥

दिष्टकलेरिति किलाद्यतने तनुत्रे- ।
न्यूनान् गुणैर्बहुजनान्मतिभिर्वयोभिः ॥
गद्यं यतः प्रपठनं कठिनं तु तेषां ।
विज्ञाय विज्ञमनसो मनसा विचेरुः ॥ ४ ॥

टी० वर्तमान कलियुग के समय में अभेद्य कवचरूपी उत्तम गुणों से, बुद्धि से, तथा आयुः से हीन बहुत से मनुष्यों को और उक्त कारणों से, गद्यात्मक ग्रन्थों को पढ़ने में उनके कठिनता को देख कर उक्त मुनिवर अपने चित्त में विचार करने लगे ॥ ४ ॥

तेषां महागुणभृतां दययाऽहमद्य ।
पद्यात्मकं प्रचुरप्राकृतमातनोमि ॥

श्लोकैर्वसन्ततिलकोदितवृत्तवर्यैः—।
श्छात्रप्रपाठनविधौ शिवदं यथा स्यात् ॥ ५ ॥

टी० उक्त महागुणोंवाले महर्षियों की दया से जिससे विद्यार्थियों के प्राकृत पढ़ने में सुखदायक होवे वैसा, वसन्ततिलका छन्दोबद्ध श्लोक रचना पूर्वक, प्राकृतपद्यव्याकरण को मैं विस्तृत करता हूं ॥ ५ ॥

षट्शास्त्रवित्सकलसद्गुणगुम्फगेयः ।
श्रीरामदत्तमतिमान् नृपमाननीयः ॥
विद्वत्समाज इह सत्कृत एकसभ्यो ।
विप्रप्रभूरप्रवरपुष्टिकरेषु विज्ञः ॥ ६ ॥
सन्मान्यपर्वतमुनेः शुचिसन्ततौ यः ।
श्रीवत्ससंज्ञकपुरोहितजातिजीनः ॥
श्रीतख्तसिंहनृपतेरिह शिष्टदेव्याः ।
व्यासो बभूव हरिभक्तिरतो महात्मा ॥ ७ ॥
तस्यात्मजात्रय उदारमतेर्बभूवु- ।
र्ज्येष्ठौ तु तेषु शिवशङ्करनामधेयौ ॥
ताभ्यां कनिष्ट इह पद्यविधौ प्रवृत्तो ।
विद्वत्पदाम्बुजजनो द्विजलालचन्द्रः ॥ ८ ॥

टी० षट्शास्त्र के वेत्ता और सम्पूर्ण सद्गुण समूह करके गेय और महाराजाओं के माननीय और यहां विद्वानों के समाज में सत्कार-योग्य मुख्य सभासद श्रीयुत रामदत्त जी शास्त्री बड़े उत्तम बु-

विद्वान् पुष्करणादिकों में सिद्ध हुये थे ॥ ६ ॥ उक्त पण्डित जी अपने पूर्वज, परंपरा से पवित्र सन्तति में तथा पुरोहितों की जाति में प्रतिष्ठित थे, और श्रीमान् राजराजेश्वर महाराजाधिराज स्वर्गवासी महाराजा जी श्री १०८ श्रीजसवन्तसिंह जी बहादुर जी. सी. एस्. आई. मरुधरनरेन्द्र की पटरानी श्रीमती महाराणीजी श्री १०५ श्रीचन्द्रावत जी साहिबा के व्यास जी थे, और श्रीहरिभक्तिरत महात्मा थे ॥ ७ ॥ उक्त पण्डित जी उदारबुद्धि के तीन पुत्र हुये, उनमें से श्रीयुत शिवदत्त जी शास्त्री और श्रीयुत शङ्करजी ये दो बड़े पुत्र और इन दोनों से छोटा पुत्र जो कि इस प्राकृतव्याकरण की पद्य रचना करने में प्रवृत्त हुआ और सब विद्वानों के चरण कमल का दास, लालचन्द नाम का मैं हूं ॥ ८ ॥

आशान्वितोऽस्मि निजचित्तउपेन्द्रतोऽहं ।
सोऽयं श्रमस्सफलतां मम चेष्यतीह ॥
सत्प्राकृतीयविषयोक्तिसुबोधवृद्धयै ।
स्वल्पश्रमेण पठनाय च पुस्तकेऽस्मिन् ॥९॥

टी० मैं परमेश्वर से नित्य आशावान् हूं कि इस पुस्तक में जो मेरा परिश्रम है वह प्राकृतविषयक पुस्तकों में अल्पतर परिश्रम से पढ़ने पूर्वक, विद्यार्थियों का मुख्य है उसके लिये सफल होजायगा ॥ ९ ॥

गद्यात्मकेषु किल दीर्घतरेषु सत्सु ।
सत्प्राकृतोक्तिविषयेष्वमितेषु तेषु ॥
शब्दार्णवप्रतरणे पिहितोद्यमानां ।
पद्यस्तवं विरचयामि मुदे शिशूनाम् ॥ १० ॥

टी॰ यद्यपि इस भारतभूमि में बड़े लम्बे चौड़े प्राकृतव्याकरण शास्त्र बहुत हैं, तथापि उनके गद्यात्मक होने से उन ग्रन्थों में शब्द समुद्र को तरने में उद्यमहीन हो जानेवाले विद्यार्थियों के हर्ष के वास्ते पद्य अर्थात् श्लोकबद्ध प्राकृतव्याकरणरूपी (प्लव) अल्प नौका, रचता हूं ॥ १० ॥

लोपः क्वचिद्भवति सन्धिरपि क्वचित्स्यात् ।
वर्णाविपर्यय इह क्वचिदेव शास्त्रे ॥
अन्त्यादिमध्यनिलयेषु तथाऽऽगमोऽपि ।
लक्ष्यस्सदैव विहितो मुनिभाषिताढ्ये ॥ ११ ॥

टी॰ प्राकृतव्याकरण में किसी जगह पर लोप, किसी स्थान पर सन्धि, किसी पर वर्णविपर्यय और किसी जगह पर, आदि, मध्य, और अन्त में आगम होते हैं, परन्तु ये विधि पूर्वाचार्यों के सुभाषित पदों की सिद्धि के अनुकूल हैं ॥ ११ ॥

त्रेधास्ति प्राकृतमिदं गदितं मतिज्ञै- ।
स्तेष्वाद्यमत्र किल संस्कृतयोनिसंज्ञम् ॥
ख्यातं तु संस्कृतसमं मुनिभिर्द्वितीयं ।
देशीप्रसिद्धमिति तद्विहितं तृतीयम् ॥ १२ ॥

टी॰ प्राकृत के तीन भेद, बुद्धिमानों के कहे हुये हैं, उनमें प्रथम भेद, संस्कृतयोनि नाम का, दुसरा भेद संस्कृत सम नाम का, और तीसरा भेद, देशी प्रसिद्ध नाम का, मुनिप्रणीत हैं ॥ १२ ॥

देशीप्रसिद्धमिति यत्तदनेकधाऽस्ति ।
देशोक्तिनामनिकरैर्नियमैर्नितान्तम् ॥
कर्णाटकान्ध्रवरराष्ट्रमुखैरशेषैः ।
पर्यायशब्दसहितैर्घनवर्णमूलैः ॥ १३ ॥

टी० पूर्वोक्त देशी प्रसिद्ध नाम का तीसरा भेद, अनेक प्रकार से देशों की उक्ति के नाम समूह के नियमों से नित्य प्रसिद्ध है, अर्थात् कर्णाटक, अन्ध्र, और, महाराष्ट्र प्रभृति बहुत से देशों की उक्ति से और पर्याय शब्दों सहित जिनमे कि बहुत वर्णोरूपी मूल हैं, जैसा कि भ-ल्लरि अजा का नाम है । इल्लपुलिन्दाण, व्याघ्र का नाम है । तुङ्गी रात्रि का नाम है ॥ १३ ॥

स्त्रीपुंनपुंसकमिति त्रिदशोक्तितुल्यं ।
तत्प्राकृते त्रिविधलिङ्गमुसन्ति सन्तः ॥
तेभ्यः परे मुनिमतेन सुरोक्तिकल्पाः ।
स्वाद्या भवन्ति खलु सप्तविभक्तयोऽपि ॥१४॥

टी० प्राकृत में तीनों ही लिङ्ग संस्कृत के तुल्य होते हैं, अर्थात् पुलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग होते हैं, उक्त तीनों लिङ्गवाचक शब्दों से परे सदैव मुनि मत से [illegible] आदिक विभक्तियें आती हैं । इन तीनों लिङ्गों के शब्दों के रूपों के उदाहरण साधनिका सहित नीचे लिखता हूं, यथा पुलिङ्ग वाचक, यज्ञ शब्द के रूपों को लिखता हूं, प्रथमाविभक्ति के रूप. जण्णो. जण्णा. जण्णा । द्वितीया के रूप. जण्णं जण्णा. जण्णे. । तृतीया जण्णेणं. जण्णेण. जण्णेहिं. जण्णेहिं. ज-ण्णेहि । चतुर्थी. जण्णस्स. जण्णाणं. जण्णाहं । पञ्चमी. जण्णाउ. ज-

णाउ. जएणाहिं. जएणाहितो. जएणा. जएणेहिंतो। षष्ठी. जएणस्स. जएणाणं. जएणाहं । सप्तमी. जएणे. जएणम्मि. जएणेसुं. जएणेसु.। सम्बोधन. जएणा. जएणो. जएणा. । अब यज्ञ शब्द के रूपों की साधनिका को लिखता हूं। श्लोक ४६ य, को ज, हुवा तब. ज ज्ञः अब, ज्ञ, के वर्णविश्लेष करने से । ज.ज्.ञः । इस व्यवस्था में श्लोक ४६-४७-वर्ग पञ्चम व्यञ्जन, ञ, का लोप हुवा तब. जज्अः । इस व्यवस्था में श्लोक ५० ज, को, ण हुवा फिर श्लोक ५१ संयोग के अवशेषवर्ण को द्वित्व हुवा. तब. ज-ण्-ण्-अः । फिर श्लोक ३२ विसर्ग को, ओ, हुवा तब, ज-ण्-ण्-अ-ओ हुवा तब फिर, श्लोक २८ स्वरों के स्वरपरे होने से लोप हुवा तब, जएणो । ये प्रथमा का एकवचन सिद्ध हुवा। अब द्विवचन में पूर्ववत् जएण्अऔ । इस व्यवस्था में श्लोक ३३ द्विवचन को बहुवचन हुवा तब, जएण्अ, जस्। फिर श्लोक १७ जस् को पूर्व स्वर होने से। जएण्अअ । श्लोक २८ स्वरों के स्वरपरे होने से सन्धि हुई। जएणा । द्वितीया के प्रथम वचन में। जएणअम्। श्लोक २८ स्वरों का स्वरपरे होने से लोप हुवा। जएण अम्। श्लोक ३२ व्यञ्जन को अनुस्वार होने से। जएणं । द्वितीया के द्विवचन को बहुवचन होने से। जएण अ। का। जएण शस्। इस व्यवस्था में एक पक्ष में श्लोक १७ शस् को पूर्वस्वर का आदेश हुवा तब। जएणअ। फिर श्लोक २८ सन्धि होने से। जएणा । द्वितीय पक्ष में। जएण शस् । श्लोक १८ शस् को ए होने से. जएण ए। फिर श्लोक २८ स्वर का लोप होने से। जएणे। तृतीया के एक वचन में। जएण, टा। इस व्यवस्था में श्लोक १५ टा को, ण, हुवा। तब-जएण, ण । फिर श्लोक ३१ अन्त्यस्वर अन्य के स्थान में होने से. ए. होने से श्लोक ३५ व्यञ्जन को अनुस्वार का आगम होने

से । जयणेणं । अब तृतीया के द्विवचन में । जयणभ्यां । इसमें श्लोक १३ द्विवचन को बहुवचन होने से । जयणभिस् । फिर श्लोक १९ भिस् को, हिं, आदेश होने से फिर श्लोक ३१ स्वर को, ए, होने से । जयणेहिं । द्वितीय पक्ष में श्लोक ३५ अनुस्वार का लोप हुआ । तब जयणेहि । अब चतुर्थी विभक्ति । जयण, ङे । इस में श्लोक ३६ चतुर्थी को षष्ठी विभक्ति का आदेश हुआ तब, जयण, ङस् । फिर, श्लोक १८ ङस् को, स्स, हुआ तब-जयणस्स । अब-जयण, आम् । तब श्लोक १५ आम् को, ण, हुआ फिर, इ, विकल्प से हुआ फिर श्लोक ३२ व्यञ्जन को अकार का आगम हुआ फिर श्लोक २८ सन्धि हुआ । फिर श्लोक ३५ अनुस्वार का आगम हुआ तब । जयणाणं । जयणाहं । फिर पञ्चमी के एकवचन में-यज्ञात्-जयणात् । के तकार को श्लोक १९ ओ-आदेश । तब । जयणाओ । उ आदेश । तब । जयणाउ । हिं आदेश । जयणाहि । हिंतो आदेश । जयणाहिंतो । लोप पक्ष में । जयणा । फिर श्लोक ३१ स्वर को ए होने से । जयणेहिंतो । षष्ठी विभक्ति के रूप उपर लिखे हुये चतुर्थी को षष्ठी आदेश की तरह जानलेना । अब सप्तमी विभक्ति के प्रथम वचन में । जयण, ङि । इस व्यवस्था में श्लोक १८ ङि को, ए, और म्मि होने से फिर श्लोक २८ स्वरलोप हुआ तब, जयणे । जयणम्मि । बहुवचन में । जयण, सु इसमें श्लोक ३१ स्वर को, ए, हुआ तब, जयणेसु । पक्ष में श्लोक ३२ अनुस्वार आगम होने से, जयणेसुं । इसी प्रकार से पुल्लिङ्गवाचक अकारान्त शब्द अर्थात् घट-पट-राम-कृष्ण-वीतराग-देव-आदिक जानलेना । अब स्त्रीलिङ्गवाचक आकारान्त मात्रा शब्द के रूपों को लिखता हूं । प्रथमा विभक्ति के रूप । मत्ता. मत्ताओ. मत्ताउ । द्वितीया । मत्तं. मत्ताउ. मत्ताउ. मत्ता । तृतीया । मत्ताए. मत्ताहिं. मत्ताहि. मत्ताहिं. मत्ताहिं. । चतुर्थी ।

मत्ताए. मत्ताणं. मत्ताहं । पञ्चमी । मत्ताए. मत्ताहिंतो । षष्ठी । मत्ताए। मत्ताणं. मत्ताहं । सप्तमी । मत्ताए. मत्तासु. मत्तासुं । सम्बोधन । हेमत्ता. हे मत्ताओ. हे मत्ताउ. हे मत्ता। अब इन सातों विभक्तियों के रूपों की साधनिका को लिखता हूँ। यथा प्रथमा के एकवचन का रूप. मात्रा। इसमें श्लोक ३१ संयोग परे होने से ह्रस्व होने से. मत्रा । फिर श्लोक ४६ वर्ग से परे अवर्ग्य व्यञ्जन का लोप हुआ तब, मत् आ । फिर श्लोक ५२ त को द्वित्व हुआ, फिर श्लोक २८ सन्धि हुआ तब. मत्ता। अब द्विवचन को श्लोक १३ बहुवचन हुआ । तब । मत्ता ओ । इसका । मत्ता-जस् । फिर श्लोक १६ जस् को-ओ-आदेश हुआ तब. मत्ता ओ । उ-आदेश हुआ तब. मत्ता उ । लोप में मत्ता । द्वितीया के प्रथम वचन का । मत्ता-अम् । ऐसी व्यवस्था में श्लोक ३८ आकार लोप. और इसी से सन्धिकार्य तथा श्लोक ३२ व्यञ्जन का अनुस्वार हुआ । तब । मत्तं। अब. मत्ता-शस् । में श्लोक १६ पूर्ववत्. मत्ता ओ। मत्ता उ। मत्ता। अब तृतीया के प्रथम वचन में. मत्ता-टा । इसमें श्लोक १६ टा को, ए, होने से मत्ताए । मत्ता-भिस् । इसमें श्लोक १६ भिस् को, हिं, आदेश होने से । मत्ता हिं । फिर पक्ष में श्लोक ३५ अनुस्वार के लोप होने से। मत्ताहि। ये दो रूप भिस् के हुये। अब श्लोक १२ चतुर्थी को षष्ठी आदेश होने से । मत्ता-ङस् । इससे श्लोक १६ ए होने से । मत्ताए । अब, मत्ता-आम्। इसमें श्लोक १५ ण हुआ। और श्लोक ३५ अनुस्वार का आगम तब । मत्ताणं । पक्ष में आम् । को श्लोक १५ ह हुआ, तब, मत्ताहं। पञ्चमी के एक वचन में। मत्ता-ङसि। इसमें श्लोक १६ ए होने से मत्ताए। मत्ता-भ्यस् । श्लोक १६ पूर्ववत्। मत्ताहिंतो । षष्ठी पूर्ववत् । सप्तमी । मत्ता-ङि । श्लोक १६ ए होने से । मत्ताए मत्तासु । मत्ता सुं । पूर्ववत् । सम्बोधन प्रथमावत् ॥ इसी

तरह से-अंबा. माया. मेधा । अजा । एडका । अश्वा । इत्यादिक आ-वन्त शब्द जान लेना ॥ अब नपुंसक लिङ्गवाचक फल शब्द का रूप लिखता हूँ । प्रथमा । फलं फलाणि । फलाइँ । द्वितीया । प्रथमावत् । शेष रहे तृतीयादिक शब्द यक्ष शब्दवत् जान लेना । अब इनकी साधनिका को लिखता हूं । फल-सु-इसका फलम् । इसमें श्लोक ३२ व्यञ्जन लोप. फिर श्लोक ३५ अनुस्वार का आगम होने से । फलं । अब-फल-जस् । श्लोक ५० ज, को, ण हुआ और श्लोक ३२ व्यञ्जन का लोप होने से । फल-ण । फिर श्लोक ३२ अ, का, आगम हुआ । तब । फला-ण । फिर श्लोक १० अन्त्यस्वर के स्थान में इ होने से । फलाणि । फिर श्लोक ३५ अनुस्वार का आगम । तब फलाणिं । इसमें श्लोक ४५ ल, से, परे व्यञ्जन, ण, का लोप होने से । फलाइं । फिर श्लोक ३६ अर्ध अनुस्वार होने से । फलाइँ । द्वितीया । फलं । पूर्ववत् । अब-फल-शस् । इसमें । श, का, स हुआ श्लोक ५० से । फिर श्लोक ४९ स, को, ह, हुआ । फिर श्लोक ५० ह, को र, हुआ । फिर श्लोक ५० र, को, ण, हुआ । फल-ण । बाकी साधनिका जस् की तरह जान लेना । फलाणि । फलाइं । फलाइँ शेष विभक्तियें यक्ष शब्दवत् साधनिका समुझनी

लिङ्गेषु तेषु भवति क्वचिदत्र शास्त्रे
यद्व्यत्ययस्तु तदनागमसागमस्य ॥
आमोण इत्यपि विकल्पत एव होऽस्य ।
टाणोरह आम इह तस्य तु संख्यकायाः ॥१५॥

टी०—इन तीनों लिङ्गों के शब्दों में कहीं २ लिङ्ग व्यत्यय भी

होता है जैसा कि देव शब्द पुलिङ्ग वाचक भी प्राकृत में नपुंसकवत् हो जाता है यथा. देवाणि । देवाइं । देवाइँ ॥ आगम रहित-वा. आगम सहित आम् को, णकार होता है । और हकार विकल्प से होता है । लिङ्ग से परे-टा-को, ण, होता है। संख्या से परे आगम सहित वा रहित आम् को, रह होता है. जैसा कि । तिण्हं । चउण्हं । पंचण्हं । यथा. त्रयाणां । चतुर्णां । पञ्चानां । इनके रूप होते हैं ॥१५॥

लिङ्गात्परस्य च भिसोनिलये हि मेव
लिङ्गाद्भ्यसो ग्रह इतीह परस्य हिन्तो ।
एवं स्त्रियां भवति चेत्यपि टादिकानाम्
स्युर्वै स्त्रियां जसशसोरपिओउलोपाः ॥ १६ ॥

टी०—लिङ्ग से परे भिस् को, हिं, आदेश होता है, और लिङ्ग से परे भ्यस् को, हिन्तो, आदेश होता है । स्त्रीलिङ्ग में, टा. ङसि. ङस्. और, ङि वचन को, ए, होता है। स्त्रीलिङ्ग में जस्-और शस् को-ओ-उ आदेश और लोप होते हैं ।

णिण्द्वित्रिशब्दपरयोरिह जस्शसोर्वै
पूर्वस्वरोभवति पुंसि तु जस्शसोश्च ।
णो जस्शसोर्भवति पुंसि ङसेरपीह
णः स्सश्च पुंसि भवतीतिङसस्सदेव ॥ १७ ॥

टी०—द्वि और तृ शब्द से परे जस् और शस् को, णिण, आदेश होता है जैसा कि द्वि शब्द द्विवचनान्त के औ को जस् आदेश होकर उक्त आदेश होने ने. दुणिण । तिणिण । तृ शब्द के जस्-शस्

परे होने से उनको उक्त आदेश होने से तिशिरा । पुल्लिङ्ग में वर्तमान जस् और शस् को पूर्व स्वर का आदेश होता है। जैसा कि देवा। भगी। गुरू पुल्लिङ्ग में जस् और शस् को, ण, का आदेश होता है और ङ सि को भी होता है। जैसा कि. मुनिणोपस्स । पुल्लिङ्ग में ङस् को, णो, होता है और, स्स भी होता है। जैसा कि. मुणिणो रूवं। मुणिस्स रूवं।

चादात्परस्य च ङसः स्सइहैव णोन
एम्मिश्चङेर्भवत इत्युभयो हि पुंसि ।
आदुत्तरस्य च शसः किल पुंसि नित्य-
मेत्वं भवत्यपि यथा मुनिनोक्तमत्र ॥ १८ ॥

टी०—चकार कथन से अकार से परे ङस् को द्वित्व सकारही हो जाता है, णकार नहीं होता है। पुल्लिङ्ग में ङि वचन को, ए, आदेश और, म्मि, आदेश होते हैं । पुल्लिङ्ग में अकार से परे शस् को, ए, आदेश होता है मुनियों के मत से ॥ १८ ॥

हिं हिं तओडरितिलोपविधिश्च पंचाऽ-
म्याऽऽदेशजस्यङसआतइमेप्रदिष्टाः ।
सेःस्यात्तुसर्ववचनेषु सदैवषष्ठ्याम्
गेहे द्वयोस्तदिदमोरिहशास्त्र एव ॥ १९ ॥

टी०—पंचमी के आदेश तकार को-ओ-उ-हिं-हिं तो. और लोप होते हैं । तत् और इदम् शब्द को षष्ठी विभक्ति के सर्ववचनों और सर्व लिङ्गों में-से आदेश नित्य होता है जैसा कि-तस्याः रूपं। से रूवं। तयोः रूपं। से रूवं। अस्याः रूपं। से रूवं। इत्यादिक जान लेना ॥१९॥

स्याद्युष्मदः प्रकरणंत्वतऊर्ध्वमत्र
तं तुं तुवंतुहमथस्तुममस्य सौवे ।
स्युस्तविभक्तिसहितस्य तु युष्मदोऽप्याऽऽ
देशाश्च पंचनितरां मुनिभिःप्रणीताः ॥ २६ ॥

टी०—इसके आगे युष्मद् शब्द का विधान है । विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को, सु, परे होने से-तं-तुं-तुवं-तुहं-तुमं ये पांच आदेश मुनियों के कहे हुए होते हैं । जैसाकि-त्वं दृष्टः । तुमं दिठ्ठो । इसी तरह और भी ॥ २० ॥

गेहे जसीह खलु युष्मद एव तुम्हेः
तुब्भेः परे शसिविभक्तिमतोऽस्यनित्यम् ।
स्युर्युष्मदोऽप्यमिपरे सविभक्तिकस्याऽऽ
देशास्त्रयोमुनिमतेन तुएतुमन्तम् ॥ २१ ॥

टी०—विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को जस् परे होने से, तुम्हे, आदेश होता है । जैसाकि-यूयं मनुष्याः शूराः । तुम्हेमाणुस्सा सूरा । विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को शस् परे होने से, तुब्भे, आदेश नित्य होता है । जैसाकि, युष्मान् मनुष्यान् भणामि । तुब्भेमणुस्सा भणामि। विभक्ति सहित युष्मद् को अम् परे होने से । तुए । तुमं । तं । ये तीन आदेश होते हैं ॥ २१ ॥

स्युष्टापरे च किल युष्मद एत एवाऽऽ
देशास्तुमेतइतएत इतीह वेदाः ।

यस्याऽपि तोऽस्यनिलये सविभक्तिकस्याऽऽ
देशास्तु युष्मद इमेङसितूर्यसंख्याः ॥ २२ ॥
ज्ञेयास्तुमाहिमितितोन्त्यतइंस्तुमाओ
हिंतोस्तुमादिरिहशाब्दकृता प्रयुक्ताः ।
स्युर्युष्मदोऽप्यमि परे तुहतुज्झतुम्हा
स्त्वामीति युष्मदइहालय एव तुम्हम् ॥२३॥

टी०—विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को, य, परे होनेसे-ते-तुमे-तइ-तए-चार आदेश होते हैं । युष्मद् सम्बन्धि यकार को तकार का आदेश होता है । विभक्ति सहित युष्मद् को पञ्चमी के एक वचन ङसि परे होने से वक्ष्यमाण । तुमाहिं । तुमाहिंतो । तुमाओ । तइं तो । ये चार आदेश होते हैं। विभक्ति सहित युष्मद को, षष्ठी का एक वचन ङस् परे होने से-तुह-तुमज्झ-और-तुम्ह-आदेश होते हैं। विभक्ति सहित युष्मद् को आम् परे होने से-तुम्हं आदेश होता है ॥ २२ ॥ २३ ॥

ङोयुष्मदः किल विभक्तिमतस्तइः स्यात्
सर्वास्वपीह तु विभक्तिषुभेः सदैव ।
सन्त्यस्मदःप्रकरणेत्वनऊद्र्ध्वमेसे
हं चाहमम्हअमग्निरमिताःपरेसौ ॥ २४ ॥

विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को, ङि, परे होने से, तइ, आदेश होता है । विभक्ति सहित युष्मद को सर्वविभक्तियो में, भे, आदेश होता है । जैसा किन्त्वंशृणु । भेसुण । त्वांभणामि । भेभणामि, । त्व-

याछतं । भेकयं । अब असमद् प्रकरण में विभक्ति सहित असमद् शब्द को, सु, परे होने । हउं । हं । अहं । येतीन आदेश होते हैं ॥२४॥

अम्हे जसीति ममर्मीहशहे ऽस्मदोऽपि ।
जस्वरपरेशसि विभक्तिमतोऽस्य नित्यम् ॥
स्यादस्मदः किलविभक्तिमतस्सदेवाऽऽ ।
दशौतुटापरउभाविह मेमएस्तः ॥ २५ ॥

टी०—विभक्ति सहित युष्मद् शब्द को जस् परे होने से-अम्हे । आदेश होता है। विभक्ति सहित अस्मद् को अम् परे होने से-मं-आदेश होता है । विभक्ति सहित अस्मद् को शस् परे होने से अम्हे आदेश जस् की तरह होता है । विभक्ति सहित अस्मद् को-टा-परे होने से । मे । मए । ये दो आदेश होते हैं ॥ २५ ॥

स्याद्वेङसाविहविभक्तिमतोमइन्तो
चाऽम्हादिहिन्तइतितस्यपरेभ्यसीह ।
अत्रास्मदोङसि च मइभमहावुभौस्तः
त्वम्हं विभक्तिसहितस्यसदाऽऽमितस्य ॥२६॥

टी०—विभक्ति सहित असमद् शब्द को पञ्चमी का एकवचन अर्थात् ङसि परे होने से । मइं तो । आदेश होता है । उक्त अस्मद् को भ्यस् परे होने से । अम्हाहिन्तो । आदेश होता है । उक्त अस्मद् को षष्ठी का एक वचन अर्थात् ङस् परे होने से । मइ । और ममम्भ-ये दो आदेश होते हैं। उक्त अस्मद् को आम परे होने से फिर अम्हं । आदेश होता है ॥ २६ ॥

ङावस्मदः किलविभक्तिमतो मइर्वे
भेश्चाऽस्मदोऽपिखलु सप्तविभक्तिषु स्यात्।
इत्थं मयामुनिऽविभक्तिविधानमत्र
पद्यैः प्रणीतमितिभूरिमुदेशिशूनाम् ॥ २७ ॥

टी०—विभक्ति सहित अस्मद् शब्द कोङि वचन परे होने से। मइ। आदेश होता है। अस्मद् को सर्व विभक्तियों में। भे। आदेश होता है। इस प्रकार से सातो विभक्तियों के विधान को विद्यार्थियों के बहुत हर्ष के लिये मैंने श्लोकबद्ध वर्णन की है ॥ २७ ॥

इति श्रीप्राकृतप्रथ्याकरणे बृहत्कविविद्याभास्कर पविडत गुरु लालचन्द्र वैयाकरणकेसराविरचिते, विभक्तिविधानात्मकोनामप्रथमोपदेशः।

---

इस विभक्तिविधान नाम के प्रथमोपदेश के अन्तर्भूत युष्मद् और अस्मद् शब्द के रूपों को लिखता हूं, प्रथम युष्मद् शब्द के ये रूप हैं। प्रथमा विभक्ति के रूप। तं। तुं। तूं। तुवं। तुमं। तुमें। तुहं। बहुवचन के। तुम्हे। तुज्झ। द्वितीया। तुए। तुमं। तं। बहुवचन में। तुज्झे। तुम्हे। तुय्हे। तृतीया में। तुमे। तइ। तए। तुए। बहुवचन में। तुम्हेहिं। तुम्हेहिं। तुम्हेहि पञ्चमी। तुमाहिं। तुमाहिं तो। तुमाओ। तइंतो। बहु.। तुमाहिंतो। षष्ठी। तुह। तुमम्क। तुम्ह। तुहं। बहु.। तुम्हं। तुम्हाण। तुम्ह। सप्तमी। तइ। तुमए। तए। तुम्मि। तुमम्मि। तुहम्मि ॥ अब अस्मद् रूप के शब्द लिखता हूं ॥ हं। अहं। हउं। बहु.। भे। अम्हे। अम्हो ॥ १ ॥ मं। ममं। बहु.। अम्हे। आम्हा। अम्ह ॥२॥ मे। मए। मआ। बहु.। अम्हेहिं। अम्हेहिं। अम्हाहिं ॥३॥

